सुंदरता मरजाद भवानी।
जाइ न कोटिन्ह बदन बखानी[1] ॥'

इसी प्रकार सीताकी अलौकिक शोभाका वर्णन करते समय उनके अंगोंमें यौवनागम आदिका संकेत करके भी तुलसीने जैसी श्रीलता[2] का प्रकाशन किया है वैसी अन्यत्र कहाँ।

केवल देवियोंके शृंगार-वर्णनमें ही श्रीलताका पालन किया गया हो ऐसी बात नहीं। शिवकी अचल समाधि भंग करनेके लिए कामदेवने जब अपना प्रबल प्रताप दिखाया तो सारी सृष्टि कामके वशमें हुई। 'लता निहारि नवहिं तरु साखा।' 'संगम करहि तलाव तलाई'की स्थिति आ गयी। ऐसे घोर शृंगारका वर्णन भी गोस्वामीजीने किया है[3], पर उस विवरणमें व्रीड़ाव्यञ्जक अश्लीलताका नाम-निशान भी नहीं आने पाया है।

तुलसीकी कृतियोंमें कहीं-कहीं ग्राम्य शब्दोंका प्रयोग देखकर कोई सहसा कह सकता है कि ऐसे प्रयोग ही श्रीलताके विरोधी हैं। पर, ऐसे सहसा कथनका कोई मूल्य नहीं। काव्यमें कुछ ऐसे अपवाद भी स्वीकृत किये गये हैं जिनमें जुगुप्सा-व्यञ्जक ग्राम्य पदोंके प्रयोग दोषकी जगह गुण माने जाते हैं। यथार्थ तथ्यके निरूपणार्थ नीतिमय वचनोंके कथनमें ग्राम्य पदका प्रयोग अश्लीलत्वका द्योतक नहीं होता। यथा—

'तुलसी देवल देवको लागे लाख करोरि।
काग अभागे हगि भख्यो, महिमा भई न थोरि[4] ॥'

नीतिमय वचनोंमें ही नहीं, अपितु शान्त( वैराग्य )के प्रकरणमें भी जुगुप्सा व्यञ्जक अश्लील अर्थ गुण-विशिष्ट माने जाते है। जैसे—

'रमा बिलास राम अनुरागी। तजत बमन इव नर बड़भागी[5]।'

---

१. वही, बाल० ९९. ६–८
२. वही, बाल० २४६. १–८, २४७. १–४
३. दे० 'मानस' बा० ८४ ८५
४. 'दोहावली' दो० ३८४
५. 'मानस' अयो० ३२२.८

अधम पात्रोंकी उक्तियोंमें ग्राम्य पद गुण हो जाते हैं। ऐसे प्रयोग भी गोस्वामीजीने बराबर किये हैं।

यदि कोई अत्यधिक नियमव्रती समीक्षक अपनी रुक्षताके अनुशासनमें आकर बाबाजीमें किसी प्रकारकी अश्लीलता सिद्ध ही करना चाहे तो वह केवल उन्हीं प्रसंगोकी ओर अंगुलि-निर्देश कर सकेगा जिन्हें उन्होंने अपनी स्पष्टवादिनी अति साधुताकी प्रेरणासे अथवा राम-विरोधीके प्रति सहज चिढ़की माँगसे रचा होगा। मन्दोदरी सदृश पतिपरायणा भार्याने अपने पतिपर जैसे निर्भय और कठोर अमांगलिक और अप्रशस्त अधिक्षेप-वचन कहे हैं वे विशुद्ध नीतिज्ञोंकी दृष्टिमें अश्लीलता अथवा अनीतिके द्योतक हो सकते हैं। इसी प्रकार भरतने माता कैकेयीकी जो गर्हा की है उसमें भी यही बात दिखाई दे सकती है।

## कवित्व और साधुताका संयोग

संसारके कवियोंने या तो साधु-महात्माओंके सिद्धासनपर आसीन होकर अपनी कठोर साधना या तीक्ष्ण अनुभूति तथा घोर धार्मिक कट्टरता या साम्प्रदायिक असहिष्णुतासे भरे बिखरे हुए छन्द कहे हैं और अखण्ड ज्योतिकी कौंधमें कुछ रहस्यमय, धुंधली और अस्फुट रेखाएँ अंकित की हैं अथवा लोक-मर्मज्ञकी हैसियतसे सांसारिक जीवनके तप्त या शीतल एकान्त चित्र खींचे हैं जो धर्म और अध्यात्मसे सर्वथा उदासीन दिखाई पड़ते हैं। गोस्वामीजी ही एक ऐसे कवि हैं जिन्होंने इन सभीके नानाविध भावोंको एक सूत्रमें गुम्फित करके अपना अनुपमेय साहित्यिक उपहार प्रदान किया है। काव्यकी निरवच्छिन्न पीयूष-धारासे अभिषिक्त होनेके कारण उनकी कृतियाँ बहुत ऊँची हैं, पर उनसे भी अधिक ऊँचा है उनका भव्य व्यक्तित्व। उन्होंने शूद्रोंके प्रति जो कुछ कहा है उससे चिढ़कर कोई उन्हें कुछ खरी-खोटी सुना ले, स्त्रियोंके प्रति क्रूरता-व्यञ्जक उनकी कुछ उक्तियोंके कारण कोई उन्हें अनुदार भी कह ले अथवा उन्होंने प्राचीनताके साथ जो अविच्छिन्न सम्बन्ध दिखाया है उस नाते कोई उन्हें प्रतिमुखगामी, नूतन-

द्वेषी या दकियानूस कहकर अपनी प्रगतिशीलता दिखा ले, पर ऐसा कोई व्यक्ति नहीं मिलेगा जो उन्हें कपटी या दम्भी कह सके। उनके गहरेसे गहरे पक्षपातमें भी ईमानदारी है, कट्टरतम उक्तिमें भी पवित्र तटस्थता और निश्छल बल है। यह उनके साधु जीवन और व्यक्तित्वका ही प्रभाव है जो उनकी काव्य-प्रतिभासे चमत्कृत चेतनातरंगिणी एक ओर विमल भक्तिके कूलको और दूसरी ओर मानवताके सम-विषम तटको चूमती चलती है। उनके काव्यमें आत्मगवेषणात्मक वृत्तियोंके जो उद्बोधन दिखाई पड़ते हैं वे सब उनके उदार व्यक्तित्वके सहज उद्गार हैं। सभी परिस्थितियोंके विविध स्तरोंको पार कर परपीड़ाकी अनुभूतिका अभ्यास बिरले ही बनाये रखते हैं। महात्मा तुलसीदास इन्हीं बिरलोंमेंसे विरलतम हैं, फलतः वे अपने काव्यको लोकोपकारक विभूतियोंसे सम्पन्न किये बिना कैसे रह सकते थे। यह सब कहनेका तात्पर्य यह है कि तुलसीने अपनी अद्वितीय कवित्व-शक्ति और अनन्य साधुताके संयोगका अपूर्व अमृतमय सुभग फल हिन्दी साहित्यको देकर उसे युग-युगान्तरके लिए अमर कर दिया है।

---

# उपकरण-ग्रन्थोंकी तालिका

ऋग्वेद
महाभारत एवं हरिवंश
श्रीमद्भागवत महापुराण
विष्णुपुराण
देवीभागवत
अध्यात्मरामायण
महारामायण
रघुवंश
हनुमन्नाटक
उत्तररामचरित
पञ्चतन्त्र
चाणक्यनीति
आपस्तम्बस्मृति
वैयाकरणभूषणसार-दर्पण
बृहत्संहिता
योगदर्शनसूत्र
नारदपञ्चरात्र
नारदसूत्र
विष्णुसहस्रनाम
हरिभक्तिरसामृत
रामोत्तरतापिनी-उप०
रामरहस्योपनिषद्
तारकोपनिषद्
शाट्यायनीयोपनिषद्
गुरुगीता
तन्त्रराज
श्यामारहस्य
निरुत्तरतन्त्र
कुलार्णव
चित्रमीमांसा
सामवेद
श्रीमद्भगवद्गीता
शिवपुराण
पद्मपुराण
मार्कण्डेयपुराण
वाल्मीकीयरामायण
आनन्दरामायण
सेतुबन्ध
कुमारसम्भव
प्रसन्नराघव
प्रबोध चन्द्रोदय
हितोपदेश
मनुस्मृति
याज्ञवल्क्यस्मृति
ज्योतिषसार
चरकसंहिता
सिद्धान्तकौमुदी
शाण्डिल्यसूत्र
श्रीभगवन्नामकौमुदी
भक्तिरसायन
वैष्णवमताब्जभास्कर और रामार्चनपद्धति
श्वेताश्वतरोपनिषद्
तैत्तिरीयोपनिषद्
सप्तशतीसर्वस्व
नित्यतन्त्र
आचारभेदतन्त्र
गुप्तसाधनतन्त्र

योगिनीतन्त्र
वृत्तिवार्तिक
कुवलयानन्द
अलंकारकौस्तुभ
चैतन्यचन्द्रोदय
कंसवध
अच्युतरायाभ्युदय
साहित्यदर्पण
काव्यालंकार
काव्यप्रकाश
वृत्तरत्नाकर
सुवृत्ततिलक
भारतीभूषण
काव्यप्रभाकर
काव्यालोक
लिरिक
आदर्श और यथार्थ
मेडिवियल इण्डिया
ट्रेवेल्स इन दी मुगल इम्पायर
हि० आव् मेडिवियल इण्डिया
हिस्ट्री आव् इण्डिया
हिस्ट्री आव् इण्डियन एण्ड ईस्टर्न-आर्किटेक्चर
ए स्केच आव् दि रेलिजन्स आव्-हिन्दूज
माडर्न हिन्दूइज्म
वैदिक इण्डिया
ऐन इन्ट्रोडक्शन टू इण्डियन-फिलासफी
इण्डियन फिलासफी
भारतीयदर्शन
तुलसीग्रन्थावली, भाग ३
तुलसीदास
हिन्दी नवरत्न
तुलसीदास और उनकी कविता भाग २
उज्ज्वलनीलमणि
नाटकचन्द्रिका
राष्ट्रौढ़वंशमहाकाव्य
पद्यावलि
काव्यादर्श
वक्रोक्तिजीवित
एकावली
श्रुतबोध
पिंगलप्रकाश
अलंकारमञ्जूषा
कविप्रिया
एपिक
चिन्तामणि
मेडिवियल मिस्टीसिज्म आव् इण्डिया
हिस्ट्री आव् जहाँगीर
मुगल एडमिनिस्ट्रेशन
भारतवर्षका इतिहास
अकबर दि ग्रेट मुगल
वाण्डरिंग आव् ए पिल्ग्रिम इन सर्च-आव् दि पिक्चरस्क
एसेज एण्ड लेक्चर्स आन् दि रेलि-जन्स-आव् हिन्दूज
रेलिजन्स आव् इण्डिया
वै०, शै०, एण्ड अदर माइनर रेलिजससिस्टम
हिस्ट्री आव् इण्डियन फिलासफी
दि फिलासफी आव् द्वैत वेदान्त
गोस्वामी तुलसीदास
गोस्वामी तुलसीदास
तुलसीदर्शन
इण्डैक्स वर्बोरम आव् दि तुलसी-रामायण

श्री गोस्वामी तुलसीदास
तुलसीके चार दल
वि० सा० में रामचरितमानस
दि रामायन आव् तुलसीदास
बुक आव् राम बाइबिल आव् इण्डिया
कबीर-ग्रन्थावली
सूरसागर
भक्तमाल
मानसकी अनेकानेक टीकाओंमें दी हुई भूमिकाएँ—यथा ग्राउसके रामायन आव् तुलसीदासकी भूमिका, इण्डियन प्रेससे प्रकाशित संस्करणकी भूमिका आदि
अभिधानप्प दीपिका
खालिकबारी
हिन्दी विश्वकोश
आक्सफोर्ड डिक्शनरी
शिवसिंहसरोज
स्केच आव् हिन्दी लिटरेचर
दि थियोलोजी आव् तुलसीदास
निर्गुन स्कूल आव हिन्दी पोएट्री
दादूदयालकी बानी
पद्मावत
घटरामायण
माडर्न वर्नाक्युलर लिटरेचर आव् हिंन्दुस्तान
अमरकोश
हिन्दी साहित्यका आलोचनात्मक इतिहास
हिस्ट्री आव् संस्कृत लिटरेचर
इन्साइक्लोपीडिया आव् रेलिजन एन्ड-एथिक्स
हिन्दी साहित्यका इतिहास
मिश्रबन्धु विनोद
मेकिंग आव् लिटरेचर
संस्कृत साहित्यका संक्षिप्त इतिहास

उक्त ग्रन्थोंके अतिरिक्त अधोलिखित पत्र-पत्रिकाएँ भी हमारे उपकरण-ग्रन्थोंकी तालिकामें उल्लेखनीय हैं :—

इंडियन ऐटीक्वेरी
इलाहाबाद यूनिवर्सिटी स्टडीज़
ना० प्र० पत्रिका
कल्याण
विशालभारत
जर्नल आव् रायल एशियाटिक सोसाइटी
भारतीय अनुशीलन
सरस्वती
हंस
माधुरी

अन्तमें दो प्राचीन हस्तलिखित प्रतियोंका नामोल्लेख भी आवश्यक है—

'बाबा सेवादासकी बानी
चेलादासकी निरञ्जनी'
भक्तगीतामृत

---